से विवाद चला आ रहा है। अभी तक उस का कुछ भी निर्णय नहीं हुआ। इस घर के अधिकारी तीन गोस्वामी अपने २ को बताते हैं। सुरत में विराजमान विद्वद्वर्य श्री व्रजरत्नलालजी महाराज, बडोदा के श्रीवल्लभलालजी महाराज तथा काशी के श्री मुरलीधरजी महाराज अपने २ को षष्ठ पीठाधीश बताते हैं। इन के सेव्य श्रीबालकृष्णजी—श्रीमुकुन्दरायजी एवं श्रीकल्याणरायजी क्रमशः हैं।

सप्तम पीठ—सम्प्रदाय का सप्तम पीठ कामवन में विराजमान श्रीमदनमोहनजी का है। इस पीठ के अधीश्वर श्री रमणलालजी महाराज हैं।

इन सात पीठों के अतिरिक्त गोद के स्वरूप भी संप्रदाय में तत्तत्स्थानों पर विराजते हैं। अमदाबाद में विराजमान श्रीनटवरलालजी का स्वरूप श्रीमहाप्रभुजी द्वारा सेवित है। सुरत में विराजमान श्रीबालकृष्णलालजी का स्वरूप भी श्री महाप्रभुजी द्वारा सेवित है। यह स्वरूप पूर्व में श्री द्वारकाधीश की गोद में विराजते थे।

परीक्षार्थ प्रश्न।

सम्प्रदाय का सर्वपूज्य धाम कौन सा है?
सम्प्रदाय के प्रथम, तृतीय, पंचम और सप्तम पीठ कौन-कौन से हैं? और उनके अधीश्वर सम्प्रति कौन हैं?
गोदके स्वरूप कौन से हैं?

शुद्धाद्वैतवैष्णववेल्लनाटीयब्राह्मणमहासभाकी

## विद्यासमितिकी संमति।

आंग्लभाषा के साथ संस्कृत पढने वाले एवं केवल संस्कृत विद्यार्थिगण अन्यत्र अन्यत्र देशोमें विद्याग्रहण कर रहे हैं। वहां उन्हे सांप्रदायिक मौलिक विद्वान् अध्यापक मिलने दुर्लभ हैं। समितिका उद्देश है कि वेल्लनाटीय ब्राह्मण छात्र गण विद्यार्जनके साथ साथ साम्प्रदायिक ज्ञानभी अर्जन करते रहें। यत्र तत्र साम्प्रदायिक विद्वानोंके न मिलनेसे साम्प्रदायिक ज्ञान दुर्लभ है। इस अभावको दूर करनेके लिये चिरकालसे समितिके हृदयमें था। अत एव सम्प्रदायकी स्थूल स्थूल बातें छात्र हृदयानुसार रीति से जिसमें आजांय ऐसी एक पुस्तक बनवानेका विचार किया। तदनुसार यह कार्य चि. भट्टव्रजनाथ शर्माको दिया गया। और इन्होने स्वीकार भी किया। पुस्तक तैयार होने पर समितिने इसे देखा। विदेशों में अध्ययन करते अल्प संस्कृतज्ञ, विशेषकर साम्प्रदायिक ज्ञानसे अपरिचित स्थूलबुद्धि विद्यार्थियोंके लिये पुस्तक लिखी गई है। अत एव इस दृष्टिसे यह पुस्तक उत्तम लिखी गई है। इस पुस्तक से केवल वेल्ल०छात्रोंको ही नहीं किन्तु साम्प्रदायिक ज्ञानाभिलाषी प्रायः सर्व सामान्य एवं

वैष्णव गणको भी बहुत लाभ पहुंचेगा यह समिति स्वीकार करती है । शु. वै. वेल्लनाटीय छात्रगण प्रायः हिन्दीभाषा भाषी हैं इसलिये यह पुस्तक हिन्दी भाषामें लिखी गई है। द्वितीय कारण यहभी है कि हिन्दीभाषा भाषी वैष्णवोंकी साम्प्रदायिक हिन्दी पुस्तकोंकी मांग बहुत रहती हैं और आजतक इस भाषामें कोई ऐसी पुस्तक नहीं थी जिसमें प्रायः सब मोटी मोटी बातें आजांय इस लियें भी यह पुस्तक इस भाषामें लिखाई गई है । पुस्तक सर्वथा सराहनीय है । कर्ताने अच्छा श्रम किया है ।

शु. वै. वे. ब्रा. महासभा विद्यासमिति
बडामंदिर—मुंबई.